तम्हा जहित्तु लिंगे सागारणगारएहिं वा गहिदे।
दंसण-णाण-चरित्ते अप्पाणं जुंज मोक्खपहे ॥४११॥

चूँकि द्रव्यलिंग मोक्षका मार्ग नहीं है अतः गृहस्थों और मुनियोंके द्वारा गृहीत लिंगको छोड़कर मोक्षके मार्ग दर्शन, ज्ञान और चारित्रमें आत्माको लगा।

मोक्खपहे अप्पाणं ठवेहि तं[1] चेव झाहि तं चेव।
तत्थेव विहर णिच्चं मा विहरसु अण्णदव्वेसु ॥४१२॥

हे भव्य ! मोक्ष मार्गमें आत्माको स्थापित कर, उसीका ध्यान कर, उसीका अनुभव कर तथा उसीमें सदा विहार कर, अन्य द्रव्योंमें विहार मत कर।

**लिंगके मोही समयसारको नहीं जानते—**

पासंडीलिंगेसु व गिहिलिंगेसु व बहुप्पयारेसु।
कुव्वंति जे ममत्तिं तेहि ण णायं समयसारं ॥४१३॥

जो बहुत प्रकारके मुनिलिङ्गोंमें अथवा गृहस्थ लिंगोंमें ममत्व करते हैं उन्होंने समयसारको नहीं जाना।

**लिंगके विषयमें व्यवहार और निश्चयनयका मत**

ववहारिओ पुण णओ दोण्णि वि लिंगाणि भणदि मोक्खपहे।
णिच्छयणओ ण[3] इच्छदि मोक्खपहे सव्वलिंगाणि ॥४१४॥

व्यवहारनय मुनिलिंग और गृहीलिंग दोनोंको ही मोक्षका मार्ग कहता है। किन्तु निश्चयनय मोक्षके मार्गमें सब लिंगोको ( किसी भी लिंगको ) नहीं चाहता।

**समयसार ग्रन्थका महत्त्व**

जो समयपाहुडमिणं पढिदूण य अत्थतच्चदो णादुं।
अत्थे ठाहिदि चेदा सो पावदि[4] उत्तमं सोक्खं ॥४१५॥

जो आत्मा इस समय प्राभृतको पढ़कर और अर्थ तथा तत्त्व रूपसे उसे जानकर उसके अर्थमें स्थिर होता है वह उत्तम सुखको प्राप्त करता है।

---

१ 'ठवेहि वेदयदि भायहि'–ता० वृ०। २–पाखंडी–ता० वृ०। ३–णओ दु णिच्छदि–ता० वृ०। ४ होहि–पाठान्तरम्।

# कुन्द-कुन्द प्राभृत संग्रहके पारिभाषिक तथा विशिष्ट शब्दोंकी सूची

## नामसूची

### २४ तीर्थङ्करों के नाम



### अंगों और पूर्वोंके नाम



### मुनियोंके नाम



### निर्वाण भक्तिमें आगत पुराण पुरुषों तथा तीर्थ स्थानोंकी नामावली